हेत्व-ऽ-सत्त्वे साध्या-ऽ-सत्त्वं व्यतिरेक

हेतु-सत्त्वे साध्या-ऽ-भाव –अन्वय-व्यभिचार

हेत्वा-ऽ-भावे साध्य-सत्त्वम्-व्यतिरेक व्यभिचार ।

(२) अनेक-कारणेष्वऽपि कारणा-ऽवच्छेदक-धर्मस्यैकत्वमऽनुगम ।

अनेक-कारणेषु कारणता-ऽवच्छेदक-धर्माणामऽनेकत्वमऽन-ऽनुगम ।

(१) व्यभिचारो हेतु-गत-दोष

(२) अन-ऽनुगमश्च व्याप्ति-गतो दोष ।" इत्येव मे मति ।

९. अत्र—

भाव-स्तवस्य हेतुताया विचारो न,

किन्तु, भाव-स्तवत्वा-ऽवच्छिन्ने हेतुता-ऽवच्छेदकत्व-स्य विचार प्रस्तुत ।

यावद्-भाव-स्तवैक-हेतुता-विचार प्रस्तुत, इति ।

१० तेन, तत्-तद्-द्रव्य-स्तव-निष्ठा न हेतुता ।

जिन-वृत्तस्य आज्ञा-निष्ठ-द्रव्य-स्तवे

जिन-वृत्तस्य भाव-स्तवस्य हेतुता वर्तते,

किन्तु, नाऽर्हद्वृत्तस्य भाव-स्तवस्य हेतुता ।

तेन, साध्य-सत्त्वे न हेतु-सत्त्वम्, तेन, परस्पर-व्यभिचार ।

तथा—

तत्-तद्-भाव-स्तवे तत्-तद्-द्रव्य-स्तवस्य-कारणता,

अथवा, अनेकेषु द्रव्य-स्तवेषु भाव-स्तवस्य हेतुता, तेन, अन-ऽनुगम ।

अनेकेषां कारणानां स्वी-कारे कारणा-ऽऽन-ऽन्त्यम् । तेन, भाव-स्तवत्वा-ऽवच्छिन्ने साध्ये हेतुता-ऽवच्छेदकमेकमेव न । तेन, अन-ऽनुगम ।

"अत्र—

"आज्ञा निष्ठानाम्" इति विशेषण ? पक्षा-ऽन्तर वा ? इति न निर्णीयते ।

आज्ञा-निष्ठानामऽपि तत्-तद्-द्रव्य-स्तव-व्यक्तीना वा हेतुत्वम् ?

भाव-स्तव-निष्ठ-साध्यता-निरूपित-अ-प्रधान-द्रव्य-स्तव-व्यावृत्त-व्यपदेश्यत्वा-ऽवच्छिन्ना हेतुता न तत्-तद्-द्रव्य-स्तव-निष्ठा, व्यभिचारात् ।

[11]नाऽपि—

भाव-[12]स्तव कारणत्वेन दण्डा-ऽऽदेरिव,

[13]आत्मा ऽऽश्रयात् ।

११. नाऽपि—

भाव-स्तव-कारणत्वेन शुद्धं हेतुत्वं तत्-तद्-द्रव्य-स्तव-व्यक्तीनाम्, "आत्मा-ऽऽश्रयात्" इत्यऽन्वयः।

१२. यथा, "घट-कारणत्वेन दण्डा-ऽऽदेरऽपि आत्मा-ऽऽश्रयात्, न शुद्धं हेतुत्वम्" इत्यऽन्वयः।

१३. आत्मा-ऽऽश्रयः-कार्य-कारण-भाव-गतो दोषः।

अन-ऽवस्था-अन्योऽन्या-ऽऽश्रय-आत्मा-ऽऽश्रयाश्च कार्य-कारण-भाव-गता दोषाः।

(१) कारणा-ऽन्तर-परंपरा-संततेर-ऽ-विश्रामो ऽन-ऽवस्था-दोषः।

(२) कार्य-कारणयोः परस्परं कार्य-कारण-भावोऽन्योऽन्या-ऽऽश्रय-दोषः।

(३) यत् कारणम्, तदेव कार्यम्,

एवम्—कार्य-कारणयोरऽ-भेदः-आत्मा-ऽऽश्रय-दोषः।

अत्र –

आत्मा-ऽऽश्रय-दोषस्य प्रयोजनमिति।

घट-कार्ये दण्डस्य कारणता तत्-तद्-दण्डत्वेन नैव, तत्-तद्-दण्डत्वेन कारणतायामाऽऽत्मा-ऽऽश्रय-दोषः।

घटत्वा-ऽवच्छिन्न-कार्यस्य—

तत्-तत्-शाम-रक्त-दण्डेषु कारणतायाः सिद्धौ, दण्डे घट-कारणतायाः सिद्धिः स्यात्।

दण्डेषु घट-कारणातायाः सिद्धौ सत्यां दण्डे कारणातायाः सिद्धिः स्यात्।

घटत्वा-ऽवच्छिन्ने कार्ये केन धर्मेण दण्डस्य कारणता ?

एवम्—कारणताया अ-सिद्धौ-आत्मा-ऽऽश्रय-दोषः।

एवम् –

द्रव्य-स्तवे कारणतायाः सिद्धौ, भाव-स्तवस्य कारणता-सिद्धिः स्यात्।

भाव-स्तवस्य कारणतायाः सिद्धौ, द्रव्य-स्तवे कारणतायाः सिद्धिः स्यात्।

भाव-स्तव-द्रव्य-स्तवयोः कार्य-कारण-भावोऽ-निश्चितः, तेन-अन्यो ऽन्या-ऽऽश्रय-दोषः।

[१४]तथाऽपि—

अ-प्रधान-[१५]व्यावृत्तेन द्रव्य स्तवत्वेन

अ-खण्डोपाधिना तत्त्वम्,

[१६]गडुच्या-ऽऽदीनाम्—

ज्वर-हरण-शक्त्यैव,

शक्ति-विशेषेणैव वा।

१४ "यद्य-ऽपि—
शुद्ध हेतुत्व न, व्यभिचारात्, अन-ऽनुगमाच्च
ना-ऽपि शुद्ध हेतुत्वम्-आत्मा-ऽऽश्रयात् ।
तथा-ऽपि—
अ-खण्डोपाधिना तत्त्वम्-शुद्ध-हेतुत्वम् ।
अथवा—
"शक्ति-विशेषेणैव शुद्ध हेतुत्वम्" इति विषय-सबन्ध ।

१५ भाव-स्तवत्वा-ऽवच्छिन्न-कार्यता-निरूपिता अ-प्रधान-व्यावृत्तत्वा-ऽवच्छिन्न-द्रव्य-स्तव-निष्ठा हेतुता, अ-प्रधान-व्यावृत्त-द्रव्य-स्तवत्व-रूपा-ऽ-खण्डोपाध्य-ऽवच्छिन्ना
यथा-घटे दण्डस्य कारणता दण्डत्व-जाति-रूपेण—
तथैव—
अ-प्रधान-व्यावृत्त-द्रव्य-स्तवत्वेन ।
द्रव्य-स्तवत्व न जाति,
किन्तु, अ-खण्डोपाधि, तद्-रूपतया कारणता,
न तु द्रव्य-स्तवत्वा-ऽवच्छेदकै केनऽपि धर्मा-ऽन्तरे ।

१६ यथा—
गडूची-गो-क्षुरा-ऽऽदि-द्रव्याणा सर्वेषा समूह-रूपेणौषध-द्रव्येण ज्वरस्य हरण भवति ।
सर्व-ज्वर-हर-द्रव्य-समूहे एका ज्वर-हरण-रूपा विशिष्टा शक्ति प्रादुर्भवति ।
तेन शक्ति-विशेषेण ज्वरस्या-ऽपहरण भवति ।
तस्मात्,
ज्वर-नाशे तत्-तद्-द्रव्यस्य तत्-तद्-द्रव्य-रूपेण न कारणता,
किन्तु, स-कल-द्रव्य-समूह-निष्ठ-शक्ति-विशेष-रूपेणैव कारणताऽवगन्तव्या ।
एवम्—
अ-प्रधान-व्यावृत्त-द्रव्य-स्तवत्वा-ऽवच्छेदका यावन्तो धर्मा, तैर्न कारणता ।
किन्तु, स-कला-ऽसा-ऽन्तर-धर्मा-ऽवच्छिन्ना भाव-स्तव-जनिका विशिष्टा शक्ति अ-प्रधान-व्यावृत्त-द्रव्य-स्तवे ।
तेन-शक्ति-विशेषेण कारणता ।
अर्थात्—अ-खण्डोपाधिना शुद्ध हेतुत्व भाव-स्तवे अ-प्रधान-व्यावृत्त-द्रव्य-स्तवत्वेन ।
अथवा,
द्रव्य-स्तव-निष्ठ-शक्ति-विशेषेण भाव-स्तव-निष्ठ-कार्यताया अ-प्रधान-व्यावृत्त-द्रव्य-स्तव-निष्ठ-कारणता ।

[१०]विशेषण-द्वयं तु परिचायकम्।

१७. तेन--

"आज्ञा-शुद्धम्" "वीत-राग-गामि"

एते द्वे विशेषणे हेतुता-ऽवच्छेदक-परिचायके, न तु हेतुता-ऽवच्छेदके,

तेन--न तु लक्षणा-ऽन्तर्गतत्त्वेन दोष-व्यावृत्त्य-ऽर्थे।

इति।

## श्री-जिना-ऽऽज्ञा-धारकत्व-सूचक-स-शिख-केसर-चन्दन-तिलक-युक्त-ललाट-महत्त्वम्।

तिलक-युत-ललाट-भ्राजमानाः स्व-भाग्या ऽ

ङ्कुरमिव समुदीतं दर्शयन्ते जनानाम्।

स्फुरद्-ऽ-गुरु सुमा-ऽऽली-सौरभोद्गार-साराः

कृत-जिन वर पूजा देव रूपा महेभ्याः ॥ १ ॥

आनन्दमाऽन्तरमुदारमुदाहरन्ती

रोमा-ऽञ्चिते वपुषि स-स्पृहमुल्लसन्ती।

पुंसां प्रकाशयति पुण्य-रमाः समाधि-

सौभाग्यमऽर्चन-कृतां निभृता दृगेव ॥ २ ॥

स्पृशयति तिलक शून्यं नैव लक्ष्मीर्ललाटम्

मृत सु-कृतमिव श्री-शौच संस्कार हीनम्।

न-कलित-भजनानां वल्कलान्येव वस्त्रा-

ण्यपि च शिरसि शुक्लं छत्रमऽप्युग्र-भारः ॥३॥

अकृताऽर्हत्पूजस्य (?) तस्करस्येव लोचने।

शोचनेनैव संस्पृष्टे गुप्त पातक-शङ्किते ॥ ४ ॥

[ प्रतिमा-शतक-वृत्तिः--६८ ]

"ऍ" नमः

न्याय-विशारद-न्याया-ऽऽचार्य-श्री-मद्-यशो-विजयजी-वाचक-
वर-विरचित-अवचूरिका सहित-अ-ज्ञात-नामो-
श्री-पूर्व-धर-पूर्वा-ऽऽचार्य-भगवन्त-विरचित—

# स्तव-परिज्ञा

--की--

# [हिन्दी] भावाऽर्थ-चन्द्रिका ।

*

योजक-प्रकाशक-संपादक:—
प्रभुदास बेचरदास पारेख
राजकोट

*

**अथ स्तव-परिज्ञया प्रथम-देशना-देश्यया**
**गुरोर्गरिम-सारया स्तव-विधिः परिस्तूयते ।**
**इयं खलु समुद्धृता स रस-दृष्टि-वादा-ऽऽदितः**
**श्रुतं निर-ऽघमुत्तमं समय-वेदिभिर्भण्यते. ॥ १ ॥**

अब,
मैं—
श्री-तीर्थंकर प्रभु की प्रथम-देशना रूप और
गंभीर सार से भरपूर
**श्री स्तव परिज्ञा**-नामक ग्रन्थ द्वारा ( द्रव्य और **भाव**-रूप ) स्तव का विधि-
का प्रारंभ करता हूँ ।
इस ( स्तव-परिज्ञा ) ग्रन्थ का उद्धार श्री **दृष्टिवाद** आदि से किया गया है,
और
श्री शास्त्रज्ञ महापुरुषों का कहना है कि--
"यह निर्दोष और उत्तम शास्त्र-ग्रन्थ है" ॥ १ ॥

**"स्तव–परिज्ञा"** ग्रन्थ खूब उपयोगी है ।" यह समझकर,
( श्री हरिभद्र-सूरीश्वरजी विरचित ) **पञ्च वस्तु** शास्त्र में जिस प्रकार
देखने में आया है, उसी प्रकार से—
इस प्रकार लिखा जाता है,—

( १ प्रास्ताविक )

**"एअमिहमुत्तम-सुअं 'आइ'-सद्दाओ थय-परिण्णा-ऽऽई."** ।
**"वण्णिज्जइ जीए थओ दु-विहो वि गुणा-ऽहि-भावेण."** ॥१॥

‡ यहां—
"यह उत्तम शास्त्र है,"
यह आदि शब्द से "स्तव-परिज्ञा" आदि **प्राभृतों** को समझने चाहिये ।

( २ प्रारंभ )

‡ जिस ग्रन्थ में—
गौण और मुख्य भाव से दोनों प्रकार के भी स्तवों का वर्णन हो,
उसका नाम **स्तव परीज्ञा** है ॥ १ ॥

---

पाठकों को सूचना— पंच वस्तु ग्रन्थ गत विशेषता [ ] इस प्रकार के कोष्टक में, और--संपादकीय विशेषता ( ) इस प्रकार के कोष्टक में–प्रायः निर्दिष्ट है । संपादक ।

विशेषार्थ—

१. उत्तम अर्थो का वर्णन जिसमे पाया जाय, उसे उत्तम शास्त्र कहा जाता है।

२ "स्तव-परिज्ञा" आदि विशेष प्रकार के प्राभृत है।

‡ ३ पंच-वस्तु शास्त्र के अनुज्ञा अधिकार मे उत्तम शास्त्रो की गणना मे स्तव परिज्ञा और ज्ञान परिज्ञा प्राभृतों का निर्देश किया गया है।

‡ ४ "स्तव परिज्ञा का भावार्थ क्या है ?"
इस प्रश्न का उत्तर–"गौण रूप से और प्रधान रूप से, द्रव्य स्तव शब्द से वाच्य, और भाव स्तव शब्द से वाच्य है–कहे जाते हैं, उन दोनों का वर्णन जिस ग्रन्थ रचना मे किया गया हो, वह स्तव परिज्ञा है।

‡ यही आगे बताया जाता है,—

( ३ द्रव्य स्तव और भाव स्तव )

दव्वे भावे अ थओ "दव्वे-भाव थय रागओ विहिणा
जिण भवणा-ऽऽइ विहाण" "भाव-थओ सजमो सुद्धो" ॥२॥

‡ १ द्रव्य-स्तव और भाव स्तव दो प्रकार के स्तव है।

‡ २ द्रव्य-स्तव भाव स्तव के प्रति अनुराग से जिन मदिर आदि को विधि पूर्वक करना, और कराना। आदि–शब्द से-जिन-बिम्ब, पूजा आदि का सग्रह समझना चाहिये।

‡ ३. भाव स्तव–निरतिचार पूर्वक साधु क्रिया रूप शुद्ध सयम का पालन समझना चाहिये ॥ २॥

विशेषार्थ

भाव स्तव करने की इच्छा ( भावना ) की प्रेरणा के बल से—
"जिन-भवन कराना" आदि प्रवृत्ति मे जिस जिस प्रवृत्तियों का समावेश होता है, वे सभी द्रव्य-स्तव शब्द से व्यवहार करने योग्य है।

( अर्थात्-द्रव्य स्तव और भाव स्तव मे ही जैन धर्म के सभी आचारो का एव चरणानुयोग का पूरा समावेश हो ( देखिये गाथा २०२ ) सकता है।

( ४ जिन भवन कराने का सक्षिप्त विधि )

**"जिण-भवण-कारण-विही :- सुद्ध भूमि दलं च कट्ठा-ऽऽई ।**
**भिअगा-ऽण-ऽइ-संधाणं सा ऽऽसय-वुड्ढी, समासेण." ॥ ३ ।**

‡ जिन भवन कराने का संक्षेप में यह विधि है–

१. शुद्ध भूमि,

२. काष्ठादिक ( शुद्ध ) पदार्थ– दल ।

३. कर्म कर–मंदिर आदि के काम करने वाले कारीगर के साथ निखालस एवं स्पष्ट व्यवहार से वर्तन रखना ।

४. हृदय में स्व शुभ-भाव की वृद्धि ॥ ३ ॥

**"दव्वे भावे अ तहा सुद्धा भूमी." "पएस-ऽ-कीला य ।**
**दव्वे. "ऽ-पत्तिग-रहिया अन्नेसिं होइ, भावे उ." ॥ ४ ॥**

‡ **१. शुद्ध भूमि—**

द्रव्य से और भाव से एवं शुद्ध भूमि दो प्रकार से देखी जाती है,

‡ १ तपस्वी जन के निवास योग्य और हड्डी आदि से रहित भूमि हो, वह **द्रव्य से-शुद्ध भूमि ।**

‡ **२. भाव से शुद्ध भूमि—**

जिसमें जिन मंदिर बनवाना हो, उस भूमि के आस पास में किसी को किसी तरह के दुःख की अनुभूति न हो, और अ प्रीति न हो, अ-समाधि न हो । ४

**"धम्म-ऽत्थमुज्जएणं सव्वस्सा-ऽ-पत्तियं न कायव्वं." ।**
**इय संजमो वि सेओ. इत्थ य भयवं उदा-ऽऽहरणं. ॥ ५ ॥**

‡ जो धर्म करने के लिए तैयार हुआ हो, उसका कर्तव्य है, कि–सभी के लिए वह लेशमात्र भी अ-प्रीति के कारण भूत न हो ।

‡ संयम भी इसी से ही कल्याणकारी सिद्ध होता है, अन्यथा नहीं । ( अ-प्रीति युक्त संयम भी कल्याणकारी नहीं )

इस विषय में खुद श्री **महावीर-वर्धमान** स्वामी तीर्थंकर प्रभु दृष्टान्त रूप है ॥ ५ ॥

"सो तावसा-ऽऽसमाओ तेसि अ-अप्पत्तियं मुणेऊण, ।
परम अ-बोहि-बीअं, तओ गओ हतऽ काले वि '' ॥ ६ ॥

‡ (गुणो के द्वेष से होने वाली एव) परम अ-बोधि (सम्यक्त्व गुण के अभाव) के कारण (उन तापसो की) अप्रीति को (मन पर्याय ज्ञान से) समझकर, वह भगवान ने अ-काल मे भी वर्षा चातुर्मास मे भी-तापस के आश्रम से विहार कर दिया था ॥ ६ ॥

विशेषार्थ

‡ वह तापस के आश्रम के कुलपतिजी प्रभु के पिता के मित्र रूप एवं पितृव्य चाचा तुल्य थे । इससे चातुर्मास के लिए आग्रह किया था। किन्तु वर्षा न होने के कारण गौओ के समूह ने झोपडी के तृण को खा डाला । निरीह प्रभु ध्यान मे थे । तापसो की अप्रीति का यह कारण बन गया था । ६

इसी रीति से —

' इय सव्वेण वि सम्म सक्क ण प्पत्तिय सइ जणस्स ।
णियमा परिहरियव्व." "इयरम्मि सत्तत्त-चिंताओ." ॥ ७ ॥

परलोक ( हित ) को चाहने वालों ने प्रयत्न पूर्वक जहा तक बने वहां तक-सदा के लिए, सभी जीवों की अप्रीति से अवश्य ही दूर रहना चाहिये । जहा पर—
अप्रीति दूर न की जा सके,
वहा पर—
उत्तम तत्त्व की विचारणा करनी चाहिये ॥ ७ ॥

विशेषार्थ

बाह्य से-"यह मेरा ही दोष है ।"
ऐसा उत्तम तत्त्व का विचार करना चाहिये । और
अन्तर्मुख से-उदासीन रहना चाहिये ॥७॥

॥ भूमि शुद्धि समाप्त ॥

‡ २ काष्ठादिक पदार्थों की-दलों-की शुद्धि–

कट्ठा-ऽऽई वि दलं इह सुद्ध, ज देवता-ऽऽदुपयणाओ ।
नो अ विहिणोवणीअं, सय प काराविय ज नो. ॥ ८ ॥

श्री जिन मन्दिर बनवाने में काष्ठादि-दल-पदार्थ-वही शुद्ध होती है, कि जो—

१. देवताओं आदि के बागों से—

और

२. आदि-शब्द से श्मशान आदि से लिया गया न हो,

३. अ-विधि से लिया गया न हो,
(अर्थात् बैल आदि को कष्ट पहुँचा कर न लाया गया हो।)

४. और (ईंट आदि स्वयं पकाकर न बनाया गया हो, किन्तु दूसरों से उचित मूल्य से खरीदा गया हो) ॥८॥

**तस्स वि अ इमो णेओ सुद्धा-ऽ-सुद्ध-परिजाणणोवाओ,ः- ।**
**तक्कह-गहणाओ जो सउणेयर सन्निवाओ उ. ॥९॥**

और वह-काष्ठादि पदार्थों की शुद्धि और अ-शुद्धि जानने का उपाय यह समझना चाहिये,— उन पदार्थों को

१. प्राप्त करने का खरीदी-सौदा-वार्तालाप करने का

और

२. ग्रहण करने का

१. शुभ शकुनो की उपस्थिति में हो, तो शुद्धि।

२. और अशुभ शकुनो की उपस्थिति में हो, तो-अशुद्धि ॥ ९ ॥

**शुभ और अ-शुभ शकुने**

**नंदा-ऽऽइ-सुहो सद्दो, भरियो कलसो य सुन्दरा पुरिसा, ।**
**सुह-जोगा-ऽऽइ य सउणो, कंदिय-सदा-ऽऽइ इयरा उ. ॥१०॥**

‡ १. शुभ शकुन—१ वाजीन्त्र आदि के मांगलिक शब्द,
२ शुभ जल आदि से भरा हुआ पूर्ण कलश (घडा),
३ धर्मनिष्ठ पुरुषों का सामने दर्शन
४ लग्नादि शुभ व्यवहार का योग

‡ २, अ-शुभ शकुन— रुदन आदि के शब्द, इत्यादि, ॥१०॥

**दल शुद्धि समाप्त**

‡ दल शुद्धि मे विशेषता—

सुद्धस्स वि गहियस्स पसत्थ-दिअहम्मि सुह-मुहुत्तेण ।
सकामणम्मि वि पुणो विण्णेया सउणमा-ऽऽईया ॥ ११ ॥

ग्रहण किया हुआ शुद्ध काष्ठादिक पदार्थो का उपयोग भी करने के लिए प्रवेश कराने का भी, शुक्ल पचनी आदि उत्तम दिन मे
और
शुभ मुहूर्त मे करना चाहिये ।
उस समय भी सुभाशुभ शकुनो को देखना चाहिये । (अर्थात्-शुभ शकुनो मे उनका उपयोग करने का प्रारभ करना चाहिये, और अ शुभ शकुनो मे नही ॥११॥

‡ ३ काम करने वालो के साथ अच्छा व्यवहार,—

कारवणे वि य तस्सिह भयगाणाऽतिसधाण ण कायव्व ।
अधि याऽहिय प्पयाण दिट्ठाऽदिट्ठ फल णेय ॥ १२ ॥

जिन मदिर बनवाने के कार्य मे भी-काम करने मे-कार्य करने वालो को तग नहीं करना चाहिये, और योग्य शुल्क देना चाहिये ।
और अधिक देने से निम्न लिखित प्रत्यक्ष और परोक्ष फल जानने चाहिये ॥१२॥

‡ फल बताये जाते हैं—

ते तुच्छया वराया अहिण्ण दढ उवेति परितोस, ।
तुट्ठा य तत्थ कम्म तत्तो अहिय पकुव्वति १३ ॥

प्रत्यक्ष फल-ये कर्मकर वग थोडे मे सतुष्ट रहता है, और मृदु स्वभाव का भी रहता है । अधिक देने से खूब खुशी रहते हैं । और खुशी में आकर-(मदिर जी के) काम में पूव से अधिक काम करते रहते हैं । ॥ १३ ॥

(यह दृष्ट फल है)

धम्म-प्पससाए तह केइ नियघिति बोहि-बीइ ।
अन्ने य लहुय कम्मा एत्तोच्चिय सपवुज्झति ॥ १४ ॥

‡ १ परोक्ष फल–१ आत्मा मे कुशल भाव होने से ।
धर्म की प्रशसा करते करते कोई-कोई कार्यकर बोधि बीज की परपरा को प्राप्त कर लेता है। और
२ पूर्व का पाप कर्म अल्प होने से कितनेएक कार्यकर उदारता का पक्षपाती बनकर बुझकर धर्म मार्ग भी प्राप्त कर लेते हैं॥१४

**लोगे अ साहु-वाओ अ-तुच्छ-भावेण "सोहणो धम्मो".।**

**"पुरिसुत्तम-पणीओ." पभावणा एवं तित्थस्स. ॥ १५ ॥**

कंजूसपना न होने से—
"यह धर्म बहुत अच्छा है." कि जो–"पुरुषोत्तम महापुरुषों का बतलाया हुआ है।" "जिससे दया की प्रवृति सर्वत्र फैलती है"।
इस प्रकार से लोक में धर्म की प्रशंसा होती है, और
**जैन शासन** की प्रभावना भी बढ़ती है ॥१५॥

**इस प्रकार परोक्ष फल होता है।**

**कार्य करों को संतुष्ट रखने का दोनों फल कहा गया।**

**‡ ४. (मन में) शुभ भाव की वृद्धि—**

**सा-[सु-आ]ऽऽसय-वुड्ढी वि इहं भुवण-गुरु-जिणिंद गुण-परिण्णाए।**

**तब्बिंब-ठावण-ऽत्थं सुद्ध-पवित्तीइ णियमेणं. ॥ १६ ॥**

१. "संसार रूपी समुद्र में डूबे हुए प्राणियों को उसे बचने के लिये यही एक सहारा है।"
इस प्रकार त्रिभुन गुरु श्री जिनेश्वर भगवंतो के गुणों की योग्य समझ पूर्वक उनके प्रतिमाजी की स्थापना करने की शुद्ध प्रवृत्ति की जाती है। जो अवश्य ही शुभाशय की वृद्धि रूप है ॥ १६ ॥

**"पेच्छिस्सं एत्थ अहं वंदणग निमित्तमाऽऽगए साहू।**

**कय-पुण्णे भगवंते गुण-रयण निही महा सत्ते ॥ १७ ॥**

२. "पुण्यशाली, गुण रूपी रत्नो के भंडार, महा सात्त्विक, दर्शन करने के योग्य और मोक्ष मार्ग के साधक साधु भगवंतो–इस मंदिर में श्री जिनेश्वर देव को वंदना करने के लिए अवश्य पधारेंगे,
तब मेरे को भी, इस मंदिर में उन्हीं के दर्शन करने का प्रसंग प्राप्त होगा ही" ॥ १७ ॥

**पडिबुज्झिस्संति इह दट्ठूण जिणिंद-बिम्बमऽ-कलंकं,।**

**अण्णे वि भव-सत्ता काहिंति ततो परम धम्मं. ॥ १८ ॥**

३. मोह रूप महा अंधकार को नष्ट करने में कारण रूप निष्कलंक श्री जिन प्रतिमाजी का इस जिन मंदिर में दर्शन पा कर और भी अनेक लघुकर्मी भव्य आत्माओं प्रतिबोध पायेंगे, और संयम रूप परम धर्म को प्राप्त करेंगे ॥१८॥

और समय समय पर जो मूल्य योग्य माना जाता हो, एवं उचित हो, वह मूल्य प्रतिमाजी का निर्माण करने का रुपये आदिक की संख्यादिक से ठहरा लेना चाहिये, जिससे अपने को भी ठगाना न हो, और कारीगर को भी ठगना न चाहिये। ॥२२॥

‡ (७ प्रतिष्ठा-विधि)

णिप्फण्णस्स य सम्मं तस्स पइट्ठावणे विही ऐसो, :—
स-ट्ठाणे सुह-जोगे अहि वासणमुच्चिय-पूआए. ॥ २३ ॥
चिइ वंदण-थुइ-वुड्ढी. उस्सग्गो सासण-सूरीए, ।
थय सरण, पूआ काले, ठवणा मंगल-पुव्वा उ. ॥ २४ ॥
सत्तीए संघ-पूआ, विसेस-पूआ उ बहु-गुणा एसा. ।
जं एस सुए भणिओ,:—"तित्थ-यरा-ऽण-ऽ'रो संघो." ॥२५॥

‡ सर्व गुण संपन्न प्रतिमाजी को बन जाने के बाद शुभ भाव पूर्वक प्रतिष्ठा कराने की विधि यह है,—

(१) जहां वह (प्रतिमाजी) महाराज विराजमान हो वहां जाकर,
(२) (काल की अपेक्षा से) शुभ योग में,
(३) स्ववैभव के अनुसार,
(४) उचित पूजा पूर्वक अधिवासना करनी चाहिये ॥२३॥

बाद में—

अच्छी तरह से—

(५) चैत्यवंदना,
(६) वृद्धि पूर्वक स्तुति (प्रथम छोटे वृत के श्लोक से, उत्तरोत्तर बड़े बड़े वृत्त के श्लोक से स्तुति करनी चहिये)

जाग्रती पूर्वक—

(७) शासन देवता का और
(८) श्रुत ज्ञान देवता का कायोत्सग करना,
(९) स्मरण पूर्वक चतुर्विंशति जिन स्तव कहना,
(१०) पुष्पादि से पूजा और
(११) उचित समय में—

(१२) श्री नमस्कार महामत्र का स्मरण पूर्वक

(१३) श्री जिन प्रतिमाजी की स्थापना करनी चाहिये,

(१४) तथा शक्ति अनुसार और स्ववैभव के उचित श्री सघ की पूजा करनी चाहिये क्योंकि-(दिगादि गत) विशिष्ठ पूजा से भी सघ पूजा अधिक लाभकारी है। सघ की पूजा का विषय बहुत ही व्यापक है, इससे इसका महत्व बहुत ही है। शास्त्र मे भी कहा गया है कि—
"श्री तीर्थ कर परमात्मा के बाद महत्त्व की वस्तु श्री सघ है।" इससे वह महान् है।

### विशेषार्थ

"व्याप्य से व्यापक का महत्त्व अधिक रहता है" (श्री तीर्थ कर प्रभु स्थापित श्री जैन शासन और श्री सघ व्यापक है, और सभी धर्म प्रवृत्ति व्याप्य है।
यह रहस्य समझना चाहिये। स०)॥ २३, २४, २५ ॥

‡ यही बात आगे कही जाती है,—

गुण-समुदाओ सघो पवयण, तित्थ, ति होइ एग ऽट्ठा।
तित्थ यरो वि य एअ णमए गुरु भावओ चेव. ॥२६॥

"गुण का समुदाय को सघ कहा जाता है"
क्योंकि-सघ के अनेक आत्माओं मे सम्यग् दर्शन आदि गुण भरे रहते हैं—
"प्रवचन, तीर्थ" इत्यादि श्री सघ के अनेक पर्याय शब्द है।

श्री तीर्थंकर परमात्मा भी
धर्म कथा का प्रारभ करने से पहले, गुरु भाव से ही "णमो तित्थस्स" "तीर्थको नमस्कार हो।" एसा कह कर, तीर्थ शब्द से श्री सघ को नमस्कार करते हैं।
इस कारण से श्री सघ का बडा महत्व है ॥ २६ ॥

‡ इस विषय में दूसरा भी प्रमाण दिया जाता है,—

तप्पुव्विया अरहया पूइय-पूआ य, विणय कम्म च.।
कय-किच्चो वि जह कह करेइ, णमए तहा तित्थ ॥ २७॥

अरिहंतपना तीर्थ से प्राप्त होता है, इस कारण से पूजित (तीर्थ) की पूजा की जाती है, जो विनय-कर्म रूप है ।

कृत-कृत्य होने पर भी जिस तरह तीर्थंकर भगवान् धर्मकथा करते हैं, उसी प्रकार (प्रभु) तीर्थको भी नमस्कार करते हैं ॥२७॥

## विशेषार्थ

१. तीर्थ द्वारा ही धर्मानुष्ठान प्राप्त कर तीर्थंकरपना प्राप्त होता है,

२. लोक में भी पूजित की पूजा की जाती है ।

३. जिससे लाभ प्राप्त हुआ हो उसके प्रति कृतज्ञता धर्म पूर्वक भगवान ने भी विनय कर्म किया है ।

४. वीतराग सर्वज्ञ तीर्थंकर प्रभु कृत-कृत्य होने पर भी तीर्थंकर नाम कर्म का उदय से जिस तरह धर्म कथा रूप प्रवृत्ति करते हैं, उसी तरह तीर्थको भी नमस्कार करते हैं, क्योंकि—इस प्रवृत्ति में औचित्य भी है ॥२७॥

**एअम्मि पूइयम्मि, णऽत्थि तयं, जं न पूइयं होइ ।**
**भुवणेऽवि पूअणिज्जं ण अत्थि ठाणं [ण गुण-ट्ठाणं] तओ अण्णं. ॥२८॥**

१. उस (श्री संघ की–तीर्थ की) पूजा करने से, (इस विश्व में) एसा कोई भी पूजनीय नहीं हुआ है, कि जिसकी पूजा न हो जाय ।

२. त्रिभुवन में एसा कोई भी स्थान नहीं है, जो उससे अधिक पूजनीय हो ॥२८॥

**तप्पूआ परिणामो हंदि महा-विसयमो मुणेयव्वो. ।**
**तद्-देस-पूअओ वि हु देवय-पूआ-ऽऽइ-णाएणं. ॥ २९ ॥**

१. श्री संघ माहान्-तम होने से, उसकी पूजा का परिणाम होना, यह भी सचमुच महा विषय रूप है,= अति महत्त्व की वस्तु है ।

२ उसका एक देश की पूजा भी,–देव के एक देश की पूजाको तरह सर्व पूजा रूप हो जाती है ॥ २९ ॥

## विशेषार्थ

१ जिस तरह देव के एक भाग की–अंग की–पूजा देव की सर्व पूजा रूप होती है, उसी तरह श्री संघ के एक भाग की पूजा करने से, संपूर्ण श्री संघ की भी पूजा हो जाती है, क्योंकि– संघ एक ही होने से उसका एक भाग भी संपूर्ण माना जाता है ।

## -सु विशेषार्थ

यहा पर समझने का सार यह है,'कि—एक'विभाग की क्रिया मे जिस तरह (सर्व-) देश का परिणाम होता है उसी तरह—
व्यक्तिगत क्रिया मे–नजदीक-पना के सम्बन्ध विशेष से–सभी व्यक्ति सम्बन्धि भी–सामान्य सबन्धि परिणाम भी–हो जाता है" यह सिद्धात सिद्ध करने मे कोई मुश्किल बात नहीं है (?) ॥२९॥

‡ फिर भी आगे का पूजा विधि बताया जाता है,—

तत्तो य पइ दिण सो करिज्ज पूअ जिणिंद-ठवणाए ।
विभवा-ऽणुसार-गुरुई काले णियम विहाणेण । ३० ॥

प्रतिष्ठा के बाद मे श्रावक श्री जिनेश्वर देव की स्थापना की–प्रतिमाजी की-
१५ प्रतिदिन स्व विभव अनुसार-योग्य धन व्यय पूर्वक—
१६ दर रोज-प्रतिदिन,
१७ योग्य समय मे
१८ भोजनादि के समान निश्चित रूप से–अवश्यतया–
१९ भव्यता पूर्ण
२० अभ्यर्चना रूप
२१ पूजा करनी चाहिये ॥३०॥

‡ जिन पूजा ही बता रहे है,—

जिण-पूआए विहाण,–सूई-भूओ, तए चेय उवउत्तो, ।
अण्ण ऽ गम-ऽछिवन्तो करेइ ज [प]वर-वत्थूहि ॥ ३१ ॥

पूजा का विधि—

१ पूजा करने का उद्देश्य से–उसमे ही उपयुक्त होकर प्राणिधान पूर्वक-दत्त-चित्त वाले–होकर,
२ स्नानादिक से पवित्र होकर,
३ (स्वशरीर के भी) मस्तक आदि किसी भी अग का स्पर्श न करते हुए,
४ सुगन्ध युक्त पुष्पादि उत्तम पदार्थो से पूजा करनी चाहिये ॥३१॥

‡ शेष विधि भी यहा बताया जाता है—

द्रव्य स्तव की व्याख्या में—
सूत्राज्ञा पूर्वकता रूप
निमित्तविशेष को यदि न रखा जाय, तो,
इस प्रकार से संसार की सारी प्रवृत्तियां समान रूप से ही द्रव्य स्तव सिद्ध हो जाय ॥३६।

‡ "इस अतिव्याप्ति दोष के निवारण के लिए क्या क्या विशेषण जोड़ना चाहिये ?" इस प्रकार की शंकाएं उठाकर, कहा जाता है, कि—

"जं वीय-राय-गामि, अह तं" "णणु सिद्धणा-ऽऽदि वि स एवं ।
सियं ?" "उचियमेव जं, तं," "आणा-ऽऽराहणा एवं." ॥ ३७ ॥

"जो अनुष्ठान वीतराग गामि हो, उसको द्रव्य स्तव कहा जाय ?"
"तो—श्री वीतराग प्रभु की यदि कोई निंदा करे, तो वह कार्य भी वीतराग गामि प्रवृत्ति (अनुष्ठान) बन जाती है। तो-वह कार्य और निमित्त न होने पर भी, क्या द्रव्य स्तव हो ही जाय ?"
"नहीं"
इस कारण से-"जो अनुष्ठान वीतराग गामि हो, और उचित हो," वह द्रव्य स्तव बनता है ।
इस प्रकार-"जो अनुष्ठान वीतराग गामि-वीतराग भगवंत के प्रति हो और वही अनुष्ठान उचित भी हो, तो वह अनुष्ठान द्रव्य स्तव है," ऐसा कहने से द्रव्य स्तव की निर्दोष व्याख्या बनती है।
"तब तो, द्रव्य-स्तव की व्याख्या में उपरोक्त कोई दोष नहीं आता है न ?
इस प्रकार से आज्ञा की आराधना अवश्य होती है-दोष नहीं रहता है।
"प्राय:" उचित भी वही है. कि-जो आज्ञा सिद्ध हो" यह भाव है ॥३७।

## विशेषार्थ

१ उचित शब्द रखा जाय, अथवा आज्ञा सिद्ध शब्द रखा जाय, वह समान ही है ॥३७॥

‡ (अति सूक्ष्म विचारणा )
१ इस प्रकार से
 १ "आज्ञा शुद्ध हो,
 २ वीतराग गामि हो, और

३ भाव स्तव हेतु भूत हो,
ऐसा अनुष्ठान ही,
यह द्रव्य स्तव है।
यह सार फलित होता है।

इस लक्षण मे—
"भाव-स्तव के जो हेतु भूत" यह विशेष्य पद है, उस को रखने का प्रयोजन यह है कि–भाव-स्तव मे अति व्याप्ति न हो।
अर्थात्—
द्रव्य स्तव का लक्षण भाव स्तव मे न चला जाय। किन्तु उस विशेष्य पद को रखने से भाव-स्तव मे द्रव्य-स्तव का लक्षण चला जा सकता नही।
प्रथम के दो विशेषण जो हे, वे भाव स्तव मे रही हुई जो कार्यता उसकी हेतुता जो द्रव्य स्तव मे रही हे, उस हेतुता के स्वच्छेदक धर्म-बनते है।
अर्थात्—
जो अनुष्ठान—
१ आज्ञा सिद्ध न हो और,
२ वीतराग-गामि न हो, वह अनुष्ठान
भाव स्तव का हेतु हो सकता ही नही।
आज्ञा सिद्धपना और वीतरागगामिपना ही यहा हेतुता का अवच्छेदक बनता है।
वास्तविकतया देखा जाय तो—
"भाव स्तव को हेतु ही द्रव्य स्तव का लक्षण ठीक बनता है। इस विषय को यह निम्नोक्त गाथा कुछ विशेष स्पष्ट करती है —

"ज पुण एय वियत्ता एग ऽतेणेत्र भाव सुण्ण ति।
त " विसयम्मि वि ण तओ भाव त्थया ऽ-हेउओ उचिओ ॥३८॥
पञ्चा० ६-९ ॥

"जो अनुष्ठापन—
औचित्यादि से रहित हो, (जिस अनुष्ठान मे औचित्य न हो,)

वह अनुष्ठान—

एकान्त से ही

भाव शून्य होता है,

(क्योंकि—वह आज्ञा से निरपेक्ष-आज्ञा से रहित-होता है।

'वीतराग-गामि" होने पर भी, वह द्रव्य-स्तव नहीं बन सकता है।

क्योंकि—वह भाव-स्तव का हेतु नहीं है, क्योंकि— वह उचित नहीं है,-आज्ञा सिद्ध नहीं है। ३८॥

## विशेषार्थ

ऐसा (भाव-शून्य—भाव स्तव के कारण भूत न बन सके ऐसा जो द्रव्य स्तव हो, उसको—अप्रधान द्रव्य स्तव कह सकते हैं। ( जो भाव स्तव का अंग बन सकता नहीं ) ॥ ३८ ॥

(इसकी विशेष स्पष्टता आगे स्वतंत्र प्रबन्ध से की जायगी) ३८

शास्त्र में—

१ "द्रव्य" शब्द प्रधान "अर्थ में"

और

२ "अप्रधान" अर्थ में भी प्रयुक्त होता है,

अप्रधान=निकम्मा, अनुपयोगी, अधिकृत प्रयोजन रहित।

इत्यादि अर्थ में प्रयुक्त होता है।

(मुख्य फल न मिले, और)

आनुषंगिक फल मिले, वह तो उचित नहीं है,-यह समझाया जाता है,-

**भोगा ऽऽइ फल विसेसो उ अत्थि एत्तो वि विसय-भेएणं, ।**
**तुच्छो य तओ. जम्हा हवइ पगार-ऽ'तरेणाऽवि. ॥ ३९ ॥**

॥ पञ्चा० ६-२५ ॥

1 "कीर्ति आदि जो आनुषंगिक फल मिलते है, वे अनुचित है।" इसका स्पष्ट कारण दिया जाता है।

द्रव्य स्तव से वीतराग सवधी कुछ प्रवृत्ति-विशेष द्वारा विशेष प्रकार के भोगादि सासारिक ही फल प्राप्त होते हैं, किन्तु वे तुच्छ-नगण्य है।

क्योकि— वे फल तो ज काम निजरादि और प्रकारो से भी प्राप्त होते हैं। ॥३९॥

‡ "द्रव्य स्तव मे भाव स्तव मे उचित अनुष्ठान पना की कौनसी विशेषता है ?"

‡ उस प्रश्न का उत्तर यहा दिया जाता है—

उचिया ऽणुट्ठाणाओ विचित्त-जइ जोग-तुल्लमो एस ।
ज ता कह दव्व-थवो ? तद्-दारेणऽप्प-भावाओ ॥४०॥

॥ पञ्चा० ६-१६ ॥

उचित अनुष्टानपना से यह द्रव्य स्तव भी शास्त्र विहित होने से, मुनियो के विचित्र (भाव-स्तव) योग के समान है।

"यदि एसा है, तो उसे भाव स्तव ही क्यो न कहा जाय ? और द्रव्य स्तव कैसे कहा जाय ?

उसका उत्तर,—

"भाव स्तव की अपेक्षा द्रव्य स्तव से अल्प भाव होता है, अर्थात्, उस हेतु से फल कम मिलता है ॥ ४० ॥

‡ "क्योकि—अधिकारी भेद से अल्प भाव होता है।"

यह समझाते हैं—

जिण-भवणाऽऽइ-विहाण दारेण एस होइ सुह जोगो ।
उचिया-ऽणुट्ठाण, चि य तुच्छो जइ-जोगओ णवर ॥ ४१ ॥

पञ्चा० ६-१७ ॥

जिन भवनादि बनवाने के द्वारा यह द्रव्य अनुष्ठान शुभ व्यापार है, और उचित उत्तम अनुष्टान भी है। तथापि—मुनि के योग से तुच्छ है अल्प है। ४१ ॥

विशेषार्थ

"मलीर आरम्भ को करने वाला गृहस्थ का द्रव्य स्तव शुभ योग होने पर भी,

मुनि का योग से वह बहुत ही अल्प है, और शुभयोग साधर्म्यसे समान भी है।" यह रहस्य है। ॥४१॥

‡ इस विषय में ओर भी रहस्य बताते हैं,—

**सव्वत्थ णिर-ऽभिसंग-त्तणेण जइ-जोगमो महं होइ.।**
**एसो उ अभिसंगा कत्थइ तुच्छे वि तुच्छो उ.॥ ४२॥**
॥ पञ्चा० ६-१८॥

‡ जीवन के सर्व प्रसंग में अनासक्तिपना होने से मुनि का योग बड़ा है। और द्रव्य स्तव आसक्ति युक्त आत्मा का होने से तुच्छ वस्तु में भी तुच्छ ही है। (इस कारण से वह अल्प है) ॥ ४२ ॥

**जम्हा उ अभिस्संगो जीवं दूसेइ णियमओ चेव.।**
**तद्-दूसियस्स जोगो विस-घारिय-जोग-तुल्लो उ. ॥ ४३ ॥**

‡ क्योंकि—आसक्ति आत्मा को स्वभाव से ही मलिन बना देती है। उस (आसक्ति) से दूषित आत्मा का योग विष से मिश्रित योग के समान है, अर्थात्-अशुद्ध होता है, ॥ ४३ ॥

**जइणो अ-दूसियस्स हेयाओ सव्वहा णियत्तस्स।**
**सुद्धो अ उवादेए, अ-कलंको सव्वहा सो उ. ॥ ४४ ॥**
॥ पञ्चा० ६-२०॥

‡ हेय तत्वों से स्वभाव से ही सर्वथा निवृत्त एवं दूर रहने से, सामायिक भाव में स्थिर रहने से और उपादेय वस्तु में आज्ञा पूर्वक प्रवृत्ति करने से मुनि का योग निर्दोष-शुद्ध-होता है। उसी कारण से वह-यति योग-सर्वथा निष्कलंक होता है ॥ ४४ ॥

विशेषार्थ

"सभी शुभयोग मात्र से जो जो छोटे बड़े फल मिलते हैं, उसके छोटे-बड़े पना का कारण-आसक्ति सहकृत शुभयोग, और अनासक्ति सहकृत शुभयोग होता है। इससे-शुद्धि और अ-शुद्धि में भेद घटता है।" यह न्याय का मार्ग है। ४४

‡ उदाहरण पूर्वक उन दोनों का उपर कहा गया स्वरूप को स्पष्ट करते हैं—

**अ-सुह-तरंडुत्तरण-प्पाओ दव्व-त्थओऽ-मत्थो य.।**
**इयरो पुण पईमा-ऽऽइसु समत्थ [त्त] बाहु-त्तरण-कप्पो. ॥ ४५ ॥**
॥ पञ्चा० ६-२१॥

‡ दोप सह-कृत होने से द्रव्द स्तव अशुभ एव काटे से युक्त शाल्मली आदि वृक्ष के तरापा से नदी आदि को पार करने के समान है।
और इस हेतु से वह मोक्ष देने में असमर्थ है। और, भाव स्तव समथ बाहु से नदी आदि को तैर जाने के समान है। इस हेतु से- उसे ही मोक्ष होता है ॥ ४५ ॥

कडुओ [अ-ओ] सहा ऽऽइ-जोगा मंथर-रोग-सम-सण्णिहो वा वि।
पढमो विणोसहेण तक्खय तुल्लो य बीओ ॥ ४६ ॥
॥ पञ्चा० ६-२२ ॥

‡ अथवा,
पहिला-द्रव्य स्तव, कटु औषधि आदि के योग से आस्ते से होने वाली रोग की उपशाति के समान है, और दूसरा (भाव स्तव) औषध के विना ही एव स्वबल से ही रोग का क्षय करने के समान है ॥ ४६ ॥

‡ अब, दोनो के अलग अलग फल बताये जाते हैं—

पढमा उ कुसल-बधो तस्स विवागेण सु गईमा-ऽऽईया।
तत्तो परपराए बिईओ वि हु होइ कालेण. ॥ ४७ ॥
॥ पञ्चा० ६-२३ ॥

पहिला द्रव्य-स्तव से सरागता का योग होने से कुशल बध अर्थात् पुण्य बन्ध होता है।
और इस कुशल बन्ध का विपाक से सु गति आदि एव सपत्ति, विवेक आदि की प्राप्ति होती है। उस द्रव्य स्तव के अभ्यास के बल से कालक्रम से दूसरा भाव स्तव भी प्राप्त होता है ॥ ४७ ॥

‡ और विशेष प्रकार से यह निम्नोक्त भी कहा जाता है,—

जिण बिंब-पइट्ठावण भाव-ऽज्जिय कम्म-परिणइ-वसेण।
सु-गइअ पइट्ठावणमऽण ऽघ सइ अप्पणो जम्हा ॥ ४८ ॥
॥ पञ्चा० ७ ४५ ॥

‡ क्योंकि—
जिन प्रतिमाजी महाराज को प्रतिष्ठा कराने की जो भावना, उस उपार्जित किये हुए (शुभ) कर्म परिणाम के बल से-अर्थात्-और भी बहुत कारण-सामग्री

मिलने से आत्मा की सु-गति में सदा पवित्र प्रतिष्ठापना होती है॥ ४८॥

‡ ओर भी विशेष कहा जाता है, कि—

**तत्थ-ऽवि य साहु-दंसण-भाव-ऽज्जिय-कम्मओ उ गुण-रागो. ।**
**काले य साहु-दंसण जह-क्कमेण गुण-करं तु. ॥ ४९॥**
॥ पञ्चा० ७ ४६ ॥

ओर -सुगति में भी साधु पुरुषों का दर्शन की भावना से जो कर्म उपार्जित होते हैं, उसे गुणों का राग उत्पन्न होता है। और कालान्तर में साधु महात्माओं का दर्शन होता है। उस कारण से—उसी क्रम से वह भी लाभ का कारणभूत होता है ॥ ४९ ॥

**"पडिवुज्झिस्संतऽण्णे" भाव-ऽज्जिय-कम्मओ उ पडिवत्ती. ।**
**भाव-चरणस्स जायइ. एअं चिय संजमो सुद्धो. ॥ ५० ॥**
॥ पञ्चा० ७-४७ ॥

‡ "इस मंदिर में आ कर जिन प्रतिमा जी के दर्शन से अनेक आत्माये प्रतिबोध पायेगी." इस प्रकार का जो भाव रहा था, उससे बन्धा हुआ कर्म के बल से मोक्ष का अपूर्व हेतु रूप भाव चारित्र की प्राप्ति होती है। यही भाव चारित्र रूप ही शुद्ध संयम है ॥५०॥

**भाव-त्थओ अ एसो थोअव्वोचिय प्पवत्तिओ णेओ. ।**
**णिर-ऽवेक्खा-ऽऽणा-करणं कय-किच्चे हंदि उचियं तु. ॥ ५१ ॥**

‡ स्तुति करने के योग्य के प्रति प्रवृत्ति रूप होने से शुद्ध संयम को ही भाव-स्तव समझना चाहिये। कृत-कृत्यों के प्रति-एवं स्तुति योग्य के प्रति-निरपेक्षपना से आज्ञा का पालन करना ही उचित है, और कुछ भी उचित नहीं है। क्योंकि—सांसारिक-भाव के प्रति निरपेक्ष भाव उसे प्राप्त हुआ करता है ॥ ५१ ॥

**एअं च भाव-साहुं [हू] विहाय, नऽण्णो चएइ काउं जं [जे]।**
**सम्मं तग्गुण-नाणा-ऽ-भावा तह कम्म-दोसा य. ॥ ५२ ॥**
॥ पञ्चा० ६-२५ ॥

‡ इस प्रकार, आज्ञा का पालन करने का कर्तव्य साधु को छोड़कर, दूसरा कोई पामर आत्मा अच्छी तरह से कर पाता नहीं। क्योंकि—उस आज्ञा का पालन

से जो लाभ होता है, उसे वह अज्ञात स्थिति मे रहता हे। और चारित्र मोहनीय कर्म का उदय से भी वह उसको अच्छी तरह से कर सकता नहीं॥५२

### विशेषार्थ

इस प्रकार, आज्ञा का पालन करने के लाभो का ज्ञान न होने से, आज्ञाका पालन करने पर भी "रत्न परिक्षा" का न्याय की तरह, बुद्धि को लगाने की आवश्यकता रहती हे। (जिस तरह रत्न परीक्षा करने का सिखने वाले को सदैव रत्न परीक्षा करने का अभ्यास करना पडता है, और जो बुद्धिमान् होता हे-पारगत होने की बुद्धि रखता हे-वही रत्न परीक्षा मे पारगत हो सकता है। तथा प्रकार की बुद्धि के सिवाय रत्न परीक्षा मे प्रवीण होना मुश्किल है नही हो सकता हे। ५२॥

† "आज्ञा का पालन इतना मुश्किल क्यो हे?"

इसका कारण कहा जाता है,—

जं एअं अट्ठा-रस-सील ऽ ग-सहस्स पालण णेयं।
अच्च ऽ त भाव-सार ताइ पुण हुंति एआइ- ॥ ५३ ॥

क्योंकि-यह अधिकृत आज्ञा का पालन अत्यन्त भाव सार रूप-अट्ठा रह सहस्र शीलांगो का पालन रूप समझना चाहिये। वे शीलांग बताये जाते ह। ये शीलांग इस प्रकार है, ॥ ५३ ॥

### शीलांगो का स्वरूप

जोग करणे सण्णा इंदिअ-भोमा ऽऽइ समण-धम्मे य।
सील ऽ ग सहस्साण अट्ठा रसगस्स णिप्फत्ती ॥ ५४ ॥

पञ्चा० १४-३ ॥

मन आदि का व्यापार—  (३)
मन आदि करण—  (३)
आहार की इच्छा आदि सज्ञाए —  (४)
स्पर्शन आदि इन्द्रिया—  (५)

भूमि आदि-पृथ्वीकाय, अप्काय, तेज काय, वायुकाय, वनस्पतिकाय, द्वीन्द्रिय ते इन्द्रिय, चौरिन्द्रिय, पचेन्द्रिय, और अजीव। (१०)
और क्षमा आदि श्रमण धर्म (१०)

यह सब मिलकर अट्ठारह हजार भेदों बन जाते है, जो चारित्र के कारण है।
३ × ३ × ४ × ५ × १० × १० = (१८०००) गाथा का अर्थ ॥ ५४ ॥

करणा-ऽऽइ तिण्णि, जोगा मणमा-ऽऽईणि उ हुंति करणाइं. ।
आहारा-ऽऽई सण्णा, सवणा [सोत्ता] -ऽऽइं इंदिया पंच, ॥ ५५ ॥
भोमा-ऽऽइ णव अ-जीव-काओ अ, पुत्थ-पणगं च, ।
खंता-ऽऽइ-समण धम्मो. एवं सइ भावणा एसा– ॥ ५६ ॥
पञ्चा० १४-१५ ॥

यह दोनों गाथा का अर्थ स्पष्ट ही है.
[करण आदि तिन–स्वयं किया गया हो, अन्य से कराया गया हो, और अनुमत किया गया हो (२)
**मन आदि तिन योग** - मन वचन और काया रूप तिन साधन (३)
**आहारादि संज्ञाएं**—आहार-भय-मैथुन-परिग्रह (४)
**श्रोत्र आदि पांच इन्द्रियां**—स्पर्शन-रसन-घ्राण-चक्षुः- श्रोत्र (५)
उत्तरोत्तर "सीलांग गुणों की प्राप्ति से शीलांग प्राप्त होते है" यह बताने के लिए इन्द्रियों का पश्चात् क्रम बताया गया है।"
**भूमि आदि नव**—पृथ्वीकाय्-अप्काय, तेजः काय, वायुकाय, वनस्पतिकाय, द्वीन्द्रीय, त्रीन्द्रिय, चतुरिन्द्रय, पन्चेंद्रिय, (९)
**और पुस्तकादि पञ्चक अजीव काय–**
पुस्तक, चर्म, तृण, सुषिर, . . . . . .रूप (९ + १ = १०)
**क्षमा आदि दश श्रमण धर्म**–क्षमा, मार्दव, आर्जव, मुक्ति-निर्लोभता, तपः, संयम, सत्य, शौच, अकिञ्चनता, ब्रह्मचर्य ( ब्रह्मचर्य पूर्वक-गुरु कुलवास में रहना (१०)
इस प्रकार के अट्ठारह हजार शीलांग की घटना इस प्रकार है ।५६॥

[भोमा-ऽऽइ-णव जीवा, अ-जीव-काओ य समण धम्मो उ ।
खंता-ऽऽइ-दस-पगारो, एवं ठीए भावणा एसा, ॥ ५७ ॥

भूमि आदि नव जीवकाय और अजीवकाय. क्षमादि दश प्रकार के श्रमण धर्म, इस प्रकार होने से शीलांगों की घटना निम्न प्रकार से होती है ।।५६।।]

‡ घटना इस प्रकार से की जाती है —

ण करेइ मणेणा-ऽऽहार सण्णा विप्पजढगो उ णियमेणं ।
सोइंदिय सवुडा पुढवी-काय आरम्भ खंति-जुआ ॥ ५७ ॥
पञ्चा० १४-६ ॥

न करना,
मन से,
आहार सज्ञा का नियम से त्याग कर, श्रोत्र इन्द्रिय का सवरण करके,
पृथ्वी काय का आरभ,
क्षमा से युक्त होकर, ॥५७।

इय मद्दवा ऽऽइ जोगा पुढवी-काये हवंति दस भेया ।
आउ-काया ऽऽईसु वि इय ए ए पिंडिय तु सय ॥ ५८ ॥
पञ्चा० १४-७॥

इस प्रकार मार्दवादि श्रमण धर्म से युक्त होकर, पृथ्वीकाय का आरभ का त्याग करने का दश भग होता है।
इस प्रकार अप्कायादि से घटना करनी । इस प्रकार सब मिलाकर एक सो भग होते है ॥ ५८ ॥

सोइ [अ-इं] दियेण एअ, सेसेहिं वि ज इम, तओ पंच ।
आहार-सण्ण-जोगा इय, सेसाहिं, सहस्स दुग. ॥ ५९ ॥
पञ्चा० १४ ८ ॥

इस प्रकार श्रोत्र इन्द्रिय से (१००) भग हुए, इस प्रकार–ऐसे ही सो सो भग शेष इन्द्रियो से करने से पांच सो होता हैं।
ये आहार सज्ञा का त्याग से (५००) हुए, और भय आदि सज्ञा का त्याग से दो हजार भग होते हैं।

एअं मणेण वयमा-ऽऽठएसु एअ ति, छ-स्सहस्साइं।
ण करण, सेसेहि पि य, ए ए, सव्वेवि अट्ठारा. ॥ ६० ॥
पञ्चा० १४ ९ ॥

इस प्रकार मन से (२०००) भग हुए।
इस प्रकार वचन और काया से मिलाकर छ जार भग न करने के हुए।

और न कराने का, न अनुमोदना करने का. सब मिलाकर अट्ठारह सहस्र हुए ॥ ६० ॥

स्पष्टार्थ

१ आहार सञ्ज्ञाका २ मन से त्याग कर ३ क्षमा युक्त होकर ४ श्रोत्र इन्द्रिय से ५ पृथ्वीकाय का आरंभ ६ न करना इस प्रकार एक भंग हुआ।

मार्दवादि दश श्रमण धर्म से भंग १०

| | |
|---|---|
| अप्काय आदि दश का आरंभ न करना— | ×१०<br>१०० |
| श्रोत्र इन्द्रिय से भंग— | १०० |
| सभी इन्द्रियों से-- | ×५<br>५०० |
| और सभी संज्ञा का त्याग से— | ×४<br>२००० |
| वचन और काय योग के भंग मिलाकर— | ×३<br>६००० |
| न करना, और न कराना, न अनुमोदित करने का, छ-छ हजार | |
| सब मिलाने से— | ×३<br>१८००० |

॥ ६० ॥

इत्थ इमं विण्णेयं अइदं-पज्जं तु बुद्धिमंतेहिं.।
एकम्मि वि सु-परिसुद्धं सील-ऽगं सेस-सब्भावे. ॥ ६१ ॥
पञ्चा० १४-१० ॥

† इस विषय में, बुद्धिमान पुरुषोंने, ऐदम्पर्य अर्थात्—रहस्य—यह समझने का है,—"सभी शीलांग होने पर ही एक शीलांग अवश्य परिशुद्ध हो सकता है। अर्थात्—उसको तब शीलांग कहा जाता है।

‡ यहां, बुद्धिमान् पुरुषों को रहस्यमय बात यह समझनी चाहिये, कि— "सर्व शीलांग होने पर ही एक शीलाङ्ग परिशुद्ध हो सकता है. अन्यथा, एक भी परिशुद्ध नहीं होता" ॥ ६१ ॥

† इस विषय में दृष्टांत बताया जाता है, कि—

इक्को घाऽऽय-पएसो अ-सखेअ-पएस सगओ जह उ,
एअपि तहा णय, स तत्त-याओ इयरहा उ ॥ ६२ ॥
पञ्चा० १४-११ ॥

जिस तरह, असख्य प्रदेशी एक ही अखड आत्मा है, एक भी प्रदेश की न्यूनता से आत्मा नहीं होता है, उसी तरह, एक भी शिलाग, अन्य सभी शीलाग के बिना एक भी शीलांग भूत-नहीं होता है।

यदि ऐसा न हो, और एक भी शीलाङ्ग केवल हो सके तो एक प्रदेश की आत्मा भी रह सके किन्तु, ऐसा सभवित नहीं एक प्रदेश का अभाव से आत्मा नहीं हो सकतो है, उसी तरह एक शील भी रह सकता कहीं ॥ ६२ ॥

## विशेषार्थ

"समुदायी यानि अखड पदार्थ-समुदाय पूर्वक ही अपना अस्तित्व रख सकता है।"

यह सिद्धात है। (कई ऐसे यत्र होते है, कि-यदि इस यत्र के अलग अलग विभागो की-अवयवों को ऐसी योजना रहती है, कि एक छोटा भी भाग हट जाय-निकल जाय-तो सारा यत्र काम के लिए असमर्थ हो जाता है) ॥६१॥

‡ उसकी ही स्पष्टता की जाती है,—

जम्हा समग्गमेयंपि सव्व-सा-ऽ-वज्ज-जोग-विरईओ ।
तत्तेणेग-स रूव ण खडु रूवत्तणमुवेइ ॥ ६३ ॥
पञ्चा० १४-१२ ॥

सर्व सावद्य योगो की सपूण विरति रूप जो अखण्ड धर्म है, उसका अस्तित्व एक भी शीलाग न रहने से बन सकता नहीं। क्योंकि एक भी शीलाग न रहने से-वह विरति नहीं रहने से, अर्थात्-सर्व सावद्य योगो की संपूर्ण सर्व-विरति नहीं रहती है, उसको सर्व सावद्य योगो की विरति नहीं कहा जा सकती है।

उसी कारण से-सर्व सावद्य योगो की विरति, स्वरूप से तत्त्व से-एक रूप ही है। अखड स्वरूप से ही सर्व सावद्य योग की विरति का स्वरूप को वह प्राप्त कर सकता है, अन्यथा, नहीं प्राप्त कर सकता है ॥ ६३ ॥

## विशेषार्थ

उसी कारण से-उसका कोई भी अंग केवल-एक-पृथक्-शीलांगपना से रहता नहीं-संभवित होता नहीं ॥ ६३ ॥

‡ यहां प्रश्न किया जाता है, कि—

[श्री मुनिराज को] विहार में नदी को पार करना पड़ती है, तब जल-जीवों की हिंसा होती ही। वहां अखण्डितता किस तरह टिक सकती है? वहां, अखण्डितता अवश्य बाधित हो जाती है, तो सभी शिलाङ्ग चले जाने से श्रमण पना ही-सर्व सावद्य विरति ही किस तरह टीक सकती है?।

‡ उसका उत्तर,-

एअं च एत्थ एवं विरइ-भावं पडुच्च दट्ठव्वं, :— ।
ण उ बज्झंपि पवित्ति, जं सा भावं विणा वि भवे. ॥ ६४ ॥
पञ्चा० १४-१३ ॥

यहां पर, ऐसा समझना चाहिये, कि-
सर्व सावद्य की विरति रूप एक ही यह शील समझना चाहिये। अर्थात्-आंतरिक विरति भाव की अपेक्षा से-अखंड समझना चाहिये।
बाह्य प्रवृति की अपेक्षा से (अखंड) नहीं समझना चाहिये।
क्योंकि—बाह्य प्रवृत्ति आंतरिक भाव बिना भी संभवित हो सकती है।

इस कारण से—
मुनिराज को नदी को पार करना हो, उस प्रसंग में द्रव्य प्रवृत्ति से- बहार से-अप्काय जीवों की विराधना का आरंभ दोष का-संभव दिखाई देता है, तथापि-प्रमाद न होने से-भाव से-शीलाङ्ग का भंग नहीं होता है, किन्तु पालन ही होता है। अर्थात्-सभी शीलाङ्ग अखण्डित रहने से सर्व सावद्य योग की निवृत्ति रूप अखण्ड चारित्र रहता है।६४॥

‡ जिस तरह—

जह उस्सग्गम्मि ठिओ खित्तो उदगम्मि केण वि तवस्सी, ।
तव्-वह-पवित्त काओ अ-चलिअ-भावोऽ-पवत्तओ अ. ॥ ६५ ॥
पञ्चा० १४-१४ ॥

जिस तरह-कोई अबुध व्यक्ति अज्ञानता से, कायोत्सर्ग ध्यान मे स्थित कोई मुनिराज को उठाकर जलाशय मे फेंक देवे, उस समय उक्त मुनिराज का शरीर से पानी को धक्का लगे, और उससे अप्काय जीवों का वध-हो जाने की पूरी सभावना है,-होता है। तथापि-उस महात्मा का अहिसक भाव अचलित रहने से-वह स्वय-हिंसा मे प्रवृत्त नहीं होने से-शीलांग का खण्डन में प्रवृत्त नहीं है ॥ ६५ ॥

विशेषार्थ

क्योंकि-माध्यस्थ्य भाव को टीकाई रखने से-अखण्डितता टीक रहती है। स्व बुद्धि पूर्वक दोषयुक्त को गई प्रवृत्ति को ही दोषित प्रवृत्ति कहा जा सकती है।

श्री धर्मसागर उपाध्यायजी महाराज का जो मत है,—

"उस हिंसा मे - मध्यस्थ मुनिराज का कायादिक का योग कारण भूत नहीं है, किन्तु, जिसकी हिंसा होती है, उस (अप्काय जीव) का योग उसमे कारण भूत रहता है। उसी कारण से-मुनिराज का शील का भंग नहीं होता है।" यह मत ठीक नहीं है, क्योंकि-उसमे अति प्रसग-अति व्याप्ति-दोष आता है। और—

"एगया गुण समीयस्स रीअतो काय-सफासं समणुचिण्णा एगतिया पाणा उद्दायंतित्ति।*

[श्री आचाराग सूत्र-सूत्र १५८, अ० ५, उद्दे० ४ पृ० २१० ]

इस प्रकार के-आगम सूत्र से विरोध आता है। योग युक्त की काया का स्पर्श मे एक काय योग का ही व्यापार रहता है।

इस विषय को चर्चा का विस्तार दूसरे स्थान पर ग्रन्थान्तर मे-किया गया है (प्राय स्वोपज्ञ-धर्म परोक्षा वृति में (?)।

---

*इस सूत्र की वृति का भावार्थ —

एगया = कीसी समय पर

गुण समियस्स = गुणो मे युक्त अप्रमत्त मुनिराज को

रीयमाणस्स = सम्यग् अनुष्ठान में उपयुक्त रहने से—(अर्थात्-)

अति-क्रमण करने वाले की,
परिक्रमण करने वाले की,
( अंगो का ) संकोच करने वाले की,
,, प्रसारण-फैलावा करने वाले की,
पीछे घुमने की प्रवृत्ति करने वाले की,
और-संपरिमार्जन- प्रमार्जन-करने वाले की, कीसी भी अवस्था में—
काय = शरीर,
तत्संस्पर्शमनुचीर्णाः—
उसके स्पर्श को प्राप्त हुए,—शरीर के साथ का संयोग को प्राप्त हुए,-ऐसे संपातिम—आदि-जीवों-हो,

अर्थात्—अप्रमत्त मुनिराज की कीसी भी प्रवृत्ति से उन्हीं की काया की साथ संपातिम-उड़ने हुए जीवों-आदि जीव का संयोग हो जाय, और,—
उसमें से कोई परिताप को प्राप्त करे,
,, म्लान हो (करमा) जावे,

और मरण के पूर्व की स्थिति की प्राप्ति के विषय में तो-सूत्रकार भगवंत स्वयं सूत्र से ही बतलाते हैं, कि—
एगया पाणा उद्दायंति = प्राणों से वियुक्त हो जाय-मरण प्राप्त कर ले,
इस विषय में कर्म के बंध में विचित्रता रहती है, उस की समझ इस प्रकार है,—
१ शैलेशी अवस्था में—मच्छर आदि के साथ काया का संस्पर्श से प्राण का त्याग हो जावे, वह मर भी जावे, तो भी, कर्म का बन्ध होता नहीं, क्योंकि-कर्म बन्ध के उपादान कारण रूप योग नहीं रहता है।

(२-३-४) उपशान्त और क्षीण-मोही, तथा सयोगी केवल ज्ञानी भगवंतो को-एक समय का-कर्म का बन्ध होता है, क्योंकि-स्थिति बन्ध के योग्य-अध्यवसाय-उन्हीं को न होने से, स्थिति का बन्ध होता नहीं, (मात्र प्रदेश बन्ध ही होता है, जो उसी समय में निवृत्त हो जाता है।)
(५) अप्रमत्त मुनिराज को—
जघन्य से—अन्तमुहूर्त प्रमाण-स्थिति होती है, और
उत्कृष्ट से—अंतः कोटा कोटि ( वर्षों ) की स्थिति प्रमाण बन्ध होता है।

(६) प्रमत्त योग में रहे हुए आत्मा को—
अनाकुट्टिक पना से-स्वयं सामने हो कर प्रवृत्ति न करने से- प्राणी का अवयव का संस्पर्श होने से-प्राणी को पीड़ा-आदि होने से—
१ जघन्य-कर्म बन्ध होता है, और उत्कृष्टता से-प्रथम का जो विशेष विशेष हो, वह बन्ध होता है।"

(परम पूज्य आचार्य महाराज श्री विजय धर्म सूरि महाराज श्री की कृपा से वृत्ति का भाग की प्राप्ति —सपादक )

"बुद्धि पूर्वक प्रवृत्ति न हो,–ऐसे दृष्टान्त मे, और बुद्धि पूर्वक प्रवृत्ति हो, ऐसे प्रसग मे भी–एव दोनो मे माध्यस्थ्य रूप एक ही हेतु रहता है ॥६५॥

‡ यह घटाकर बतलाया जाता है.—

एव चिय मज्झत्थो आणाइ उ कत्थइ पयट्ट तो ।
सेह गिलाणा-ऽऽइ ऽट्ठा, अ-पवत्तो चेव णायव्वो ॥६६॥

पश्चा० १४ १५ ॥

इस प्रकार, मध्यस्थ भाव रखकर, आज्ञा से किसी भी (सावद्य) प्रवृत्ति मे प्रवृत्ति की जावे-जैसी कि-नवीन शिष्य, रोगी मुनि आदि के पुष्टालम्बन पा कर, उसके लिए–महत्त्व के कारण विशेष मे (आज्ञा पूर्वक) कुछ भी प्रवृत्ति करनी पडे, तथापि, उस मुनि को अप्रवृत्त ही समझा जाता है।
ज्ञानादिक की प्राप्ति के लिए भी जो प्रवृत्ति की जावे, वह–उहार से आश्रव रूप दिखाई देने पर भी–परिश्रव (अनाश्रव-सवर-निर्जरा) रूप रहने से, सर्व सावद्य योग विरति की अखण्डितता मे क्षति आती ही नहीं ॥ ६६ ॥

आणा पर तंतो सो, सा पुण सव्व-ण्णु-वयणओ चेव. ।
एग ऽत-हिया विज्जग णाण्ण सव्व-जीवाणं. ॥ ६७ ॥

॥ पञ्चा० १४-१६ ॥

‡ इस प्रकार की प्रवृत्ति करने वाले श्री मुनिराज, आज्ञा से परतन्त्र होकर प्रवृत्ति करते हैं, उसे वह सदोष नहीं होती है।

आज्ञा भी श्री सर्वज्ञ भगवत के वचन से ही की गई हो।
जिन आज्ञा तो एकान्त से ही सुवैद्य की तरह, सर्व जीवो के हितो को करने वाली रहती है ॥ ६७ ॥

## विशेषार्थ

वह हित भी सर्व जीवो का होता है, क्योंकि–आज्ञा से होने वाला उपकार दृष्टि भी रहता है, और अदृष्ट भी रहता है। अर्थात्–वह उपकार देखने मे–आवे, न भी आवे। तथापि–अवश्य होता रहता है ॥ ६७ ॥

भावं विणा वि एव होइ पवित्तो ण बाहए एसा ।
सव्वत्थ अणा-ऽभिसगा वि रइ भाव सु-साहुस्स. ॥ ६८ ॥

॥ पञ्चा० १४ १७ ॥

‡ विरुद्ध भाव बिना जो प्रवृत्ति होती है, सर्वत्र अनासक्त भाव से की जानें वाली-ऐसी प्रवृत्ति—उत्तम साधु का विरति भाव की बाधक नहीं होती ॥ ६८ ॥

## विशेषार्थ

मोक्ष रूप उपेय, और उसके उपाय रूप शुद्ध चारित्र, उसकी इच्छा से रहित जो भाव, अर्थात् संसार की आसक्ति रूप जो भाव हो, वही कर्म बंध का कारण बनता है, किन्तु-अनासक्ति युक्त प्रवृत्ति कर्म के बंध का कारण भूत नहीं होती है। यह रहस्य है ॥ ६८ ॥

**उस्सुत्ता पुण बाहइ स-मइ-विगप्प-सुद्धा वि नियमेणं. ।**

**गीय णिसिद्ध पवज्जण-रूवा णवरं णिरऽणुबंधा. ॥ ६९ ॥**

पञ्चा० १४-१८ ॥

‡ स्वमति कल्पना से, "शुद्ध है" ऐसी समझ होने पर भी, जो प्रवृत्ति उत्सूत्र-सूत्राज्ञा से विरुद्ध हो,—वह तो विरति भाव को बाधा पहुंचाती ही है। वास्तव में—वही अशुद्ध ही होती है।

शास्त्र के वचन है, कि—

**"सुंदर-बुद्धि कयं बहुयंपि ण सुंदरं होइ ॥"**

[ श्री उपदेश माला ]

(मात्र) "सुंदर बुद्धि से किया हुआ कार्य बहु होने पर भी, सुंदर नहीं हो सकता है।"

और, गीतार्थ महापुरुषों ने जिस प्रवृत्ति को करने का निषेध किया हो, उसकी आज्ञा को मान्यकर उसको न करने से—उस प्रवृत्ति—आज्ञा पालन रूप-अनाग्रह बुद्धि से की जावे, तो कर्मबन्ध की परंपरा से रहित रहती है ॥ ६९ ॥

## विशेषार्थ

एक वक्त भूल हो जाने पर, गीतार्थ गुरु की उसको न करने की आज्ञा हो जाय—निषेध किया जावे, तो उसका स्वीकार कर, पुनः ऐसी भूल न की जावे, तो कर्मबन्ध की परंपरा चलती नहीं। क्योंकि-ऐसा सरल आत्मा समझाने से

समझाने वाला रहता है, ऐसी उस की सरल और समझदारी रखने की प्रकृति रहती है, जिससे कर्म बन्ध का अनुबन्ध रहता नही ॥ ६९ ॥

इअरहा उ, अभिणिवेसा इयरा, ण य मूल-च्छिज्ज विरहेणं ।
होएसा एत्तोच्चिय पुव्वा ऽऽयरिया इम चाऽऽहु, — ॥ ७० ॥
पञ्चा० १४ १९ ॥

‡ दूसरी रीति से (विचार किया जावे, तो-)
गीतार्थो ने जिसका निषेध किया हो–जो कार्य करन की मनाई की हो,–उसको करे, अर्थात्–मनाई का स्वीकार न कर, उसको करे, अर्थात्–स्वाग्रह के वश वर्ती होकर,-मिथ्या आग्रह से उस कार्य किया जावे, तो वह प्रवृत्ति कर्म बन्ध की परपरा को चलाने वाली ही होती है।

क्योकि—ऐसी प्रवृत्ति ससार का मूल को उच्छिन्न करने वाला चारित्र गुण के अभाव बिना नही हो सकती है। अर्थात्–चारित्र पात्र यानि चारित्र गुण प्राप्त-आत्मा ऐसी प्रवृत्ति किसी भी हालत मे कर सकता नहीं है–उसे, वह नही ही हो सकती है।

निषिद्ध प्रवृत्ति भी स्वाग्रह से की जावे तो उस प्रवृत्ति को सानुबन्ध प्रवृत्ति कहा जाती है। क्योकि-उससे कर्म बन्ध की परपरा चलती है ॥७०॥

‡ इस कारण से ही श्री पूर्वाचार्य भगवतो ने निम्न प्रकार की व्यवस्था बतलाई है,—

"गीअ-ऽत्थो य विहारो, बीओ गीअ ऽत्थ मी(नि) सिओ भणिओ ।
इत्तो तइय विहारो णा-ऽणुण्णाओ जिण वरेहि ॥ ७१ ।
॥ पञ्चा० १४ २० ॥

गीतार्थ का जो विहार हे, वह एक है, क्योकि–गीतार्थ और उसकी प्रवृत्ति, उन दोनों का अभेद उपचार कर, दोनो को एक ही रूप से कहे गये हैं।

दूसरा–गीतार्थ निश्रित का विहार कहा गया है। गीतार्थ की आज्ञा मे रहा हुआ आत्मा का विहार–मुनि जीवन कहा गया है।

उन दोनों विहार से रहित तीसरा विहार ( श्रामण्य ) श्री जिनेश्वर देव ने फरमाया ही नहीं।

